मत्स्य० २७१।२१ [ कलकत्ता गु०ग्र'० ]
ब्रह्माण्ड० ३।७४।१४४
भाग० १२।१।१२–१५

**मौलि**

मणिभद्र का पुत्र।
वायु० ६६।१५६

**मौलिक ( मौलिकाः )**

दक्षिण का एक देश[1]। सुत्तनिपात के पारायणवग्ग के अनुसार मौलिक मूलक देश के निवासी थे[2]।
१—ब्रह्माण्ड० २।१६।५८
२—बि० च० ला० ट्रा० एन्सि० इण्डि० पृ० ३६१

**यक्षास्य**

एक वानर-प्रमुख।
ब्रह्माण्ड० ३।७।२३५

**यक्षेश्वर**

शिव और सोम के युद्ध में उसने शिव का साथ दिया।
मत्स्य० २३।३८ [ कलकत्ता गु० ग्र'० ]

**यजु**

चैद्योपरिचर (वसु) का गिरका से उत्पन्न सात पुत्रों में से एक।
मत्स्य० ५०।२८ [ कलकत्ता, गु० ग्र'० ]

**यजुदाय**

देवकी के उन पुत्रों में से एक, जिन्हें कंस ने मार डाला था।
वायु० ६६।७३

**यज्ञबाहु**

प्रियव्रत और बर्हिष्मती के पुत्रों में से एक। प्रियव्रत ने उसे शाल्मली द्वीप का शासक बनाया।
भाग० ५।१।२५

**यज्ञश्री:[यज्ञश्री: शातकर्णि, यज्ञश्री: शान्तिकर्णिक ]** आंध्र-वंश। इस वंश का २६वां राजा। वह शिवस्कन्ध का पुत्र था, या नहीं, निश्चित रूपसे नहीं कहा जा सकता, किन्तु शिवस्कन्ध के बाद वह राजा हुआ, यह निश्चित है[1]। राज्य-काल मत्स्य० के अनुसार १६ वर्ष तथा ब्रह्माण्ड० के अनुसार १६ वर्ष है। ब्रह्माण्ड० में यज्ञश्री: शातकर्णि तथा मत्स्य० में यज्ञश्री: शान्तिकर्णिक, पाठ है[2]।

१—मत्स्य० २७३।१४
विष्णु० ४।२४।१३
२—ब्रह्माण्ड० ३।७४।१६८

**यज्ञहोत्र** मनु (उत्तम) का पुत्र।

भाग० ८।१।२३

**यति** नहुष का ज्येष्ठ पुत्र, जिसने राजा बनना स्वीकार नही किया।

भाग० ६।१८।१-२
मत्स्य० २४।५०

**यदु (१)** ययाति और देवयानी का ज्येष्ठ पुत्र, जो यादववंश का प्रवर्तक हुआ[1]। शुक्र के शाप के कारण जब ययाति बार्द्धक्य को प्राप्त हुआ तो उसने यदु से अपने बार्द्धक्य को लेने तथा अपनी आयु देने के लिए कहा, किन्तु यदु ने इसे स्वीकार नहीं किया। विष्णु० के अनुसार ययाति ने उसे शाप दिया कि तुम्हारी सन्तान राज्य करने योग्य न होगी[1]। ययाति के इस शाप का वास्तविक स्वरूप क्या था, ठीक नहीं कहा जा सकता, क्योंकि आगे चलकर इस वंश के बहुत से राजा हुए हैं। संभवतः इसका यह अर्थ है कि यदुवंश में अराजक (गणतंत्र) राज्य अधिक हुए। भाग० में भी यह उल्लेख है कि ययाति के शाप से यदुवंशज राजसिंहासन के अधिकारी नहीं है—(ययातिशापाद् यदुभिर्नासितव्यं नृपासने) किन्तु कृष्ण ने अपने मातामह उग्रसेन को यदुवंशियों का राजा बनाया[2]। यदु के चार पुत्र थे। सहस्रजित्, क्रोष्टा, नल, और रिपु[3]। विशेष के लिए देखिए, ययाति।

१—भाग० ६।१८।३३
वही ६।२३।१८–२३, ३०
विष्णु० ४।१०।३–५
वही ४।११।१—३
मत्स्य० ३४।३० [ कलकत्ता, गु० ग्रं० ]
२—भाग० १०।४५।१३
३—भाग० ६।२३।२०–२१

**यदु (२)** एक जाति। मगधदेश के राजा विश्वस्फूर्जि (पुरञ्जय) ने जिन पुलिन्द आदि जातियों को (राजा?) बनाया, उनमें यदु का भी नाम है। देखिए, पुरञ्जय(५)।
भाग० १२।१।३६

**यदुक** मणिधान्यों का एक जनपद (राज्य)।
वायु० ६६।३८४
ब्रह्माण्ड० ३।७४।१६६

**यदु-समाज[यादव-समाज]** यादवों की सभा।
विष्णु० ४।१३।३४ [ बम्ब० सं० गो० ना०
वही ४।१३।६४

**यदूद्वह** कृष्ण का नाम।
[illegible] ३।३६।२६

**यम** विवस्वत के पुत्र तथा पितृगणों के स्वामी।
वायु० ६२।१८६
भाग० ५।२६।६
मत्स्य० ८।५
वही २२५।४

**यमद्वीप**

जम्बूद्वीप के अन्तर्गत एक द्वीप।

वायु० ४८।१४

**यमपुरी**

यम की नगरी।

वायु० १०३।८०

वही १०८।३

**यमलार्जुनभंजन**

श्रीकृष्ण का नाम।

ब्रह्माण्ड० ३।३६।२८

**यमव्रत**

पुराणों के अन्तर्गत राजधर्म में दण्ड का इतना अधिक महत्व दिया गया है कि उसे राजा का "यमव्रत" कहा गया है। जिसप्रकार यम मरणोत्तर पापियों को दण्ड देते हैं; उसी प्रकार राजा दण्डनीयों को दण्ड दे।

मत्स्य० २२५।४ [ कलकत्ता, गु० ग्रं० ]

**ययाति**

नहुष का द्वितीय पुत्र। नहुष के ज्येष्ठ पुत्र यति ने राजा होना स्वीकार न किया, अतः ययाति ही राजा हुआ। ययाति की दो पत्नियाँ थीं—प्रथम असुरों के पुरोहित शुक्र ( उशनस् ) की पुत्री देवयानी तथा दूसरी असुरराज वृषपर्वा की पुत्री शर्मिष्ठा ( वार्षपर्वणी )। देवयानी से उसके दो पुत्र हुए—यदु और तुर्वसु, और शर्मिष्ठा से तीन पुत्र-द्रुह्यु, अनु, तथा पुरु। शुक्र के शाप से ययाति वृद्धत्व को प्राप्त हुआ। वह विषयभोगों से अतृप्त था। उसने चाहा कि उसके पाँचों पुत्रों में कोई उसके वृद्धत्व को अपने ऊपर ले ले और अपना यौवन उसे दे दे। सर्व प्रथम उसने ज्येष्ठ पुत्र यदु से यह बात कही, किन्तु यदु ने इसे स्वीकार नहीं किया। इसपर ययाति ने उसे शाप दिया कि तुम्हारी सन्तान राज्य के योग्य न होगी। इसी प्रकार द्रुह्यु, तुर्वसु तथा अनु को भी अपने पिता की आज्ञा न मानने के कारण

उसके शाप का भाजन बनना पड़ा । विष्णु० तथा ब्रह्माण्ड० में कहा गया है कि तुर्वसु से कई पीढ़ी आगे मरुत्त हुआ, जो ययाति के शाप के कारण अनपत्य था, इसलिए उसने पौरव दुष्यन्त को अपना पुत्र माना—"ततश्च-पौरवं दुष्यन्तं पुत्रमकल्पयदेवं [illegible]वंशः पौरवं वंशमाश्रितवान्" । केवल कनिष्ठ पुत्र पुरु ने ही पिता की आज्ञा का पालन किया और ययाति ने प्रसन्न होकर पुरु को समस्त भूमण्डल के राज्य का उत्तराधिकारी बनाया । उसने अन्य चार पुत्रों को माण्डलिक राजा बनाया । ययाति ने दक्षिणपूर्व में तुर्वसु ( भाग० द्रुह्यु ) को, दक्षिण में यदु को, पश्चिम में द्रुह्यु ( भाग० तुर्वसु ) को, तथा उत्तर में अनु को स्थापित किया ।

विष्णु० ४।१०।१–६, १६–१८
भाग० ६।१८।१–२, ३१–३३
वही ६।१८।४३–४५
वही ६।२०।२१—२३
मत्स्य० ३४ अ०
विष्णु० ४।१६।२ [ बम्ब० संस्क० गो० ना० ]
ब्रह्माण्ड० ३।७४।३–४

**यवन (१) (यवनाः)** एक जाति । ब्रह्माण्ड० में एक स्थान पर यवनों का गांधार, पारद, पह्लव आदि जातियों के साथ उल्लेख है । वायु० में कहा गया है कि विष्णु का अंशभूत प्रमिति, यवन, शक, तुषार, बर्बर आदि अधार्मिक ( म्लेच्छ ) जातियों का अन्त करने वाला कलियुग के अन्त में होगा[1] । राजा बाहु के राज्य का अपहरण करने वाले शक, पारद आदि के साथ यवनों का भी उल्लेख है । बाहु के पुत्र सगर ने भार्गव से जामदग्न्य अस्त्र प्राप्त किया और वह इन शक, यवन, काम्बोज, पारद, पह्लव आदि जातियों का नाश करने में तुल गया । किन्तु अपने गुरु वसिष्ठ की आज्ञा से उन्हें धर्म से च्युत कर ही सगर ने संतोष किया । इसके पहले शक, पारद , यवन आदि क्षत्रिय थे[2] । अपनी विजय में दौष्यन्ति भरत ने जिन शक, हूण आदि अधार्मिक ( म्लेच्छ ) जातियों का संहार किया था, उनमें यवन भी थे[3] । यवन भारतवर्ष में स्थित सागरसंवृत नामक द्वीप के पश्चिम भाग के

निवासी कहे गये हैं[४]। मत्स्य० में एक स्थान पर यवन तुर्वसु के पुत्र माने गये हैं "तुर्वसोः यवनाः सुताः"[५]। वायु० में कहा गया है कि आठ यवन राजा होंगे, जो ८० वर्ष तक पृथ्वी में राज्य करेंगे। "यवनाष्टौ भविष्यन्ति" "अशीतिं चैव वर्षाणि भोक्तारो यवना महीम्"[६]। महाभारत में इनका उल्लेख उत्तरापथ के काम्बोज, गान्धार, किरात आदि के साथ हुआ है[७]। महाभारत-युद्ध में यवन कौरवों के सहायक थे[८]। गौतमधर्मशास्त्र में यवन शूद्रा स्त्री तथा क्षत्रिय पुरुष से उत्पन्न माने गये हैं[९]।

१—ब्रह्माण्ड० २।१८।४४
वायु० ६८।१०७—११०
मत्स्य० १४३।५१—५८ [कलकत्ता, गु० प्र'० ]
२—वायु० ८८।१२१ १२२
वायु० ८८।१२४।१२७—१२६
वही० ८८।१४२।१४३
भाग० ६।८।५
ब्रह्माण्ड० ३।४८।४४
वही ३।६३।१२१—१३७
३—भाग० ६।२०।२६—३०
४—ब्रह्माण्ड० २।१६।१०
वायु० ४५।८०—८२
५—मत्स्य० ३४।३०
६—वायु० ६६।३६० -३६२
मत्स्य० २७२।३६२ [कल० गु० प्र'० ]
७—वि० च० ला०, ट्रा० एन्सि० इण्डि० पृ० १५३
८—कै० हि० प्रथम भाग पृ० २७४
६—वि च० ला० ट्रा० एन्सि० इण्डि० पृ० १५३

**यवन (२) (यवनाः)** एक उदीच्य देश अथवा जनपद*। इसका उल्लेख वायु० तथा ब्रह्माण्ड० में गांधार, सिंधुसौवीर, चीन आदि के साथ हुआ है।

वायु० ४५।११६—१२१
ब्रह्माण्ड० २।१६।४१

*पुराणों में जहाँ जनपदों एवं देशों का उल्लेख हुआ है, वहाँ प्रायः उनसे जातियों का भी बोध होता है। प्रस्तुत स्थल में यवन के लिए प्रयुक्त उदीच्य देश अथवा जनपद उत्तर दिशा में रहने वाली एक जाति का भी बोधक प्रतीत होता है।

**यवन (३)** कालयवन। यवनेश (यवनेश्वर) का पुत्र[1]। वह अत्यन्त पराक्रमी था। एकबार उसने तीन करोड़ म्लेच्छों की सेना लेकर मथुरा पर चढ़ाई की। अन्त में मुचुकुन्द के क्रोधपूर्ण दृष्टि से वह भस्म होगया[2]।

१—विष्णु० ५।२३।४-५ [ बम्ब० संस्क० गो० ना० ]

२—भाग० १०।५०।४४

वही १०।५१।१२

वायु० ६८।१०२

ब्रह्माण्ड० ३।७३।१०२

**यवनाश्व** अन्ध्र का पुत्र। देखिए, युवनाश्व (२)

वायु० ८८।२६

**यवनेश ( यवनेश्वर )** देखिए, यवन ( कालयवन )।

**यवस ( १ )** मनु ( सावर्णि ) के पुत्रों में से एक।

मत्स्य० ६।३३ [ कलकत्ता, गु० प्र० ]

**यवस ( २ )** प्लक्षद्वीप के सात वर्षों में से एक।

भाग० ५।२०।३ [ बम्ब० संस्क० नि० ]

**यविक** मणिभद्र के पुत्रों में से एक।

वायु० ६९।१५४

**यवीनर ( १ )** द्विमीढ का पुत्र तथा कृतिमान् का पिता।

भाग० ९।२१।२७ [ बम्ब० संस्क० गो० ना० ]

वायु० ९९।१८४

**यवीनर ( २ )** भर्म्याश्व के पाँच पुत्रों में से एक। देखिए, पञ्चाल ( ३ )।

भाग० ९।२१।३२

**यशोदा ( १ )** नन्द ( गोप ) की स्त्री। योगमाया की माता। वसुदेव जी कृष्ण के जन्म होने पर उन्हें योगमाया के स्थान में रखकर, उसे ( योगमाया को ) देवकी के पास ले आये थे। योगमाया को देवकी की संतान समझ कर उसे कंस ने मारने का प्रयत्न किया, किन्तु उसका प्रयास विफल हुआ।

भाग० १०।९।१

वही १०।२।९

वही १०।३।४७

वही १०।४ अ०

**यशोदा ( २ )** देखिए, खट्वाङ्ग ( २ )।

**यशोदा ( ३ )** अंशुमान् की स्त्री। दिलीप की माता। यशोदा के भगीरथ पौत्र थे।

मत्स्य० १५।१८–१९ [ कलकत्ता, गु० प्र० ]

**यशोदा ( ४ )** वसुदेव की पत्नियों में से एक।

मत्स्य० ४४।७३ [ कलकत्ता, गु० प्र० ]

**यशोदानन्दन** कृष्ण का नाम।

ब्रह्माण्ड० ३।३३।२०

**यशोदावत्सल** कृष्ण का नाम।

ब्रह्माण्ड० ३।३६।२२

**यशोदेवी** बृहन्मना की रानी। जयद्रथ की माता।

मत्स्य० ४८।१०५ [ कलकत्ता, गु० ग्र'० ]

वायु० ६६।११५

**यशोधरा** देवक की पुत्री। वसुदेव की सात पत्नियों में से एक।

मत्स्य० ४४।७३

**यशोनन्दि** किलकिला के राजा भूतनन्द के वंशजों में से एक। शिशुनन्दि का भ्राता। देखिए, भूतनन्द।

भाग० १२।१।३२-३३

**यात्राकाल** देखिए, युद्धयात्रा।

**यादव ( १ )** यदु के वंशज[1]। यदु-वंश में भगवान् श्री कृष्ण का अवतार हुआ था[2]। भाग० तथा विष्णु० में इनकी संख्या अनन्त मानी गयी है[3]। वायु० में यादवों

की संख्या तीन करोड़ तक पहुँच गयी है[४]। वायु० के अनुसार यादवों के ग्यारह कुल थे[५]। ( कुलानि दशचैकं च यादवानां महात्मनाम् )।

१—भाग० ६।२३।३०
विष्णु० ४।११।५ [ बम्ब० संस्क० गो० ना० ]
मत्स्य० ३४।३० [कलकत्ता, ० गु० प्र०]
वही ४५।१८ [ " " ]
वही० ४७।६ [ " " ]
२—भाग० ६।२३।१६ [ बम्ब० संस्क० निर्णय ]
विष्णु० ४।११।२ [ बम्ब० संस्क० गो० ना० ]
३—भाग० १०।६०।३६।तथा ४१
विष्णु० ४।१५।२४, २८
४—वायु० ६६।२५२
५—वही ६६।२५५

**यादव ( २ )** कृष्ण का नाम।
ब्रह्माण्ड० ३।७१।४१
वायु० ६६।४०

**यादवनन्दन** कृष्ण का नाम।
ब्रह्माण्ड० ३।७१।२००
वायु० ६६।१६६

**यादव-समाज** देखिए, यदु-समाज,

**यादवान्वय** यदु-कुल।
मत्स्य० ४।१७ [ कलकत्ता गु० प्र० ]

**यादवी** राजा बाहु की पत्नी, तथा सगर की माता।

वायु० ८८।१३०-१३३

ब्रह्माण्ड० ३।६३।१३०

**यादवेन्द्र** कृष्ण का नाम।

ब्रह्माण्ड० ३।३६।४६

**यामुन ( यामुनाः )** एक जनपद। भाग० में इसका नाम कुरुजाङ्गल, पाञ्चाल, शूरसेन के साथ आया है।

भाग० १।१०।३४ [ बम्ब० सस्क० नि० ]

**युक्त** रैवत मनु का पुत्र।

मत्स्य० ६।२१ [ कलकत्ता, गु० ग्रं० ]

**युगन्धर ( १ )** कुणि का पुत्र।

भाग० ६।२४।१४

**युगन्धर ( २ )** भूति का पुत्र।

ब्रह्माण्ड० ३।७१।१०१

**युगन्धर ( ३ )** शिनिवंशज द्युम्नि का पुत्र।

मत्स्य० ४५।२४ [ कलकत्ता, गु. ग्र० ]

**युद्धयात्रा [यात्राकाल]** शत्रु पर आक्रमण करने के लिए सेना सहित प्रयाण। जब जिगीषु राजा यह समझे कि मेरा शत्रु विपत्तियों से अभिभूत है, तथा मैं योधा, भृत्य, एवं प्रभूत बल आदि से आत्मरक्षा करने में समर्थ हूँ, तब वह शत्रु पर आक्रमण करे। अग्नि० में कहा गया है कि वर्षाकाल में पदाति सेना

हेमन्त, और शिशिर में रथ और अश्वों से युक्त सेना, वसन्त में चतुरंग बल से युक्त सेना तथा शरद के आरंभ में पदातिबहुला सेना सर्वदा शत्रु के जीतने में समर्थ होती है।

मत्स्य० २३९।अ० [ कलकत्ता, गु० प्रे० ]
वही २४० अ०
अग्नि० २२८।१-४

**युधाजित् ( १ )**

वृष्णि और माद्री का पुत्र। शिनि और अनमित्र का पिता। ब्रह्माण्ड० के अनुसार धृष्टि और माद्री का पुत्र।

भाग० ९।२४।१२
ब्रह्माण्ड० ३।७१।१९
मत्स्य० ४५।२
वायु० ९६।१८

**युधाजित् ( २ )**

अनमित्र का पुत्र।

मत्स्य० ४५।२५ [ कलकत्ता, गु० प्रे० ]

**युधामन्यु**

पाण्डव और कौरवों के युद्ध में पाण्डवों का सहायक।

गीता १।६

**युधिष्ठिर**

कुन्ती और पाण्डु के पुत्र, जो कुन्ती के गर्भ से धर्म द्वारा उत्पन्न हुए। द्रौपदी के गर्भ से युधिष्ठिर का पुत्र प्रतिविन्ध्य हुआ। युधिष्ठिर का पौरवी नामक स्त्री से देवक नाम का दूसरा पुत्र था। विष्णु० के अनुसार यौधेयी से देवक पुत्र हुआ। मत्स्य० में युधिष्ठिर की स्त्री देवकी से उत्पन्न पुत्र

यौधेय माना गया है। महाभारत० के अनुसार स्वयम्वर में प्राप्त गोवासन शैव्य की पुत्री देविका से उत्पन्न पुत्र यौधेय हुआ। वायु० के अनुसार युधिष्ठिर की कन्या का नाम सुतनु था, जिसका पुत्र वज्र हुआ[१]। युधिष्ठिर की इच्छा राजसूय यज्ञ करने की थी, किन्तु श्रीकृष्ण ने युधिष्ठिर को यह परामर्श दिया कि पहले पृथ्वी के समस्त राजाओं को जीतकर पूर्ण वसुन्धरा को अपने वश में कर लेना उचित है, तदनन्तर यह महाक्रतु होना चाहिए[२]। युधिष्ठिर ने अपने चारों भाई भीम, अर्जुन, नकुल, सहदेव को चारों ओर दिग्विजय के लिए भेजा, जिसमें उन्होंने बहुत से नरपतियों को जीत लिया तथा उनसे प्रभूत धन लाये[३]। इसके उपरान्त भीम ने अत्यन्त पराक्रमशाली मगध के राजा जरासन्ध को मार डाला[४]। अब ठीक अवसर जान कर धर्मराज युधिष्ठिर ने राजसूय यज्ञ करने का आयोजन किया। उस महान् यज्ञ में सब राजा एकत्र हुए[५]। यज्ञ में उपस्थित सदस्यों में सब से पहले कृष्ण की पूजा का सहदेव द्वारा प्रस्ताव हुआ, जिसके अनुसार युधिष्ठिर ने सर्वप्रथम उन्हीं की पूजा की[६]। इसका शिशुपाल ने विरोध किया और वह कृष्ण की अत्यन्त कठोर शब्दों द्वारा निन्दा करने लगा[७]। ऐसा कहते उसे देखकर पाण्डय, मत्स्य० तथा कैकय, सृञ्ज आदि वंशज राजा शिशुपाल को मारने के लिए उद्यत होगये[८]। अन्त में कृष्ण ने अपने चक्र से चेदिराज शिशुपाल का शिर काट लिया[९]। युधिष्ठिर का राजसूय यज्ञ, निर्विघ्न समाप्त होगया[१०]। राजा युधिष्ठिर को "धर्मराज" अजातशत्रु, एकराट्, अधिराट्, सम्राट् आदि पदवियों से विभूषित किया गया है[११]। उन्हें जम्बूद्वीप का स्वामी माना गया है[११अ]। युधिष्ठिर के राज्य में यथेष्ट यथावसर वर्षा होती थी, पृथ्वी में समस्त वस्तुएँ उत्पन्न होती थीं, गौएँ गोशालाओं को दूध से प्लावित करदेती थीं, यथावसर वनस्पतियाँ तथा ओषधियाँ हरी भरी रहती थीं, तथा प्रजा आधि, व्याधि दैवी, भौतिक तापों से मुक्त-रहती थी—

"कामं ववर्ष पर्जन्यः सर्वकामदुघा-मही।
सिषिचुः स्म व्रजान् गावः-
पयसोधस्वती मुदा॥
फलन्त्योषधयः सर्वाः काममन्वृतु तस्य वै।
नाधयो व्याधयः क्लेशा दैवभूतात्महेतवः॥

१—भाग० ६।२२।२७, २६-३०
  ब्रह्माण्ड० ३।७१।१५४, २५६
  मत्स्य० ४६।६ ( कलकत्ता, गु० ग्रं० )
  वायु० ६६।१५३, २५०
  वही ६६।२४८
  वही ११२।४४
  विष्णु० ४।२०।११ [ बम्ब० संस्क० गो० ना० ]
  महाभारत आदि० ६०।८३
२—भाग० १०।७२।६
३—भाग० १०।७२।१३-१४
४—भाग० १०।७२।४५
५—भाग० १०।७४।११
६—वही १०।१४।२६
७—वही १०।७४।३०-३७
८—वही १०।७४।४१
६—वही १०।७४।४३
१०—वही १०।७४।४७-४८
११—वही १०।७४।३४-३५
  वही १०।११।२३
  वही १०।७४।४७
  वही १०।७५।१८
११ अ—वही १।१२।४-६
१२—भाग० १।१०।४-६ [ बम्ब० संस्क० नि० ]

**युद्धतुष्ट [ युद्धमुष्टि ]** कुकुरवंशज उग्रसेन के नव पुत्रों में से एक। उसके इन पुत्रों में कंस अग्रज था।

  ब्रह्माण्ड० ३।७१।१३२-१३३
  मत्स्य० ४४।७५ [ कलकत्ता, गु० ग्रं० ]
  वायु० ६६।१३२

**युयुत्सु**

युधिष्ठिर की राजधानी से जब श्री कृष्ण द्वारका जाने लगे, उस समय सुभद्रा, द्रौपदी, कुन्ती, धृतराष्ट्र और युयुत्सु दुखित हुए।

भाग० १।१०।६

वही १।१३।३

**युयुध**

स्वनन्त का पुत्र। सुभाषण का पिता।

भाग० ६।१३।२५

**युयुधान ( सात्यकि )**

सत्यक का पुत्र। शिनि का पौत्र। जय ( भूति, ब्रह्माण्ड० ) का पिता[1]। उसने अर्जुन से धनुर्वेद की शिक्षा ग्रहण की[2] तथा युधिष्ठिर के राजसूय में भाग लिया[3]।

१—भाग० ६।२४।१४

ब्रह्माण्ड० ३।७१।१००—१०१

२—भाग० ३।१।३१

३—वही १०।७५।१-७

ब्रह्माण्ड० ३।६३।२७

वायु० ८८।२६

**युवनाश्व ( ३ ) ( यौवनाश्व )** अम्बरीष और नर्मदा का पुत्र । संभूत ( हरित, वायु० तथा विष्णु० ), ( हारीत भाग० ) का पिता । किन्तु भाग० में अम्बरीष की स्त्री नर्मदा न होकर पुरुकुत्स की स्त्री है[१] । यौवनाश्व ने एक बड़े युद्ध में भाग लिया, जो १४ मास तक चला था[२] ।

१—भाग० ६।७।१
ब्रह्माण्ड० ३।६३।७३
वायु० ८८।७३
विष्णु० ४।३।५

२—ब्रह्माण्ड० ३।७४।८
वायु० ६६।८

**युवनाश्व ( ४ )** रणाश्व का पुत्र । मान्धाता का पिता ।

मत्स्य० १२।३४

**युवराज** राजकुमार ।

वायु० ६६।२१६

**यौधेय ( २ )** नृग ( मृग, वायु० ) के नाम से प्रख्यात नगर । संभवतः यह उसकी राजधानी थी ।

ब्रह्माण्ड० ३।७४।२१, वायु० ९९।२१

**यौधेयी** युधिष्ठिर की रानी तथा देवक की माता ।

**यौवनाश्व** देखिए, युवनाश्व ( ३ ) ।

**रक्षिन्** राजा के रक्षक । उन्हें लम्बे कद वाले, शक्तिशाली, योद्धा और किसी भी परिस्थिति में व्याकुल न होने वाले, होना चाहिए । उन्हें स्वामिभक्त और सहिष्णु भी होना आवश्यक है ।

मत्स्य० २१४।१४ [ कलकत्ता, गु० प्रं० ]

**रघु** ऐक्ष्वाकु वंश । दीर्घबाहु का पुत्र और खट्वाङ्गद का पौत्र । अज का पिता ।

विष्णु० ४।४।४० [ बम्ब० सं० गो० ना० ]

वायु० ८८।१८२-१८३

**रचना** त्वष्टा की पत्नी । उसके दो पुत्र हुए—सन्निवेश और विश्वरूप ।

भाग० ६।६।४४ [ बम्ब० संस्क० नि० ]

**रजस्** स्वायंभुव मनु-वंश । अरिज का पुत्र । शतजित् का पिता । उसके सौ पौत्र थे, जो सभी राजा थे और जिन्होंने भारतवर्ष को सात खण्डों में विभक्त किया ।

**यौधेय ( २ )**

नृग ( मृग, वायु० ) के नाम से प्रख्यात नगर । संभवतः यह उसकी राजधानी थी ।

ब्रह्माण्ड० ३।७४।२१, वायु० ९९।२१

**यौधेयी**

युधिष्ठिर की रानी तथा देवक की माता ।

**यौवनाश्व**

देखिए, युवनाश्व ( ३ ) ।

**रक्षिन्**

राजा के रक्षक । उन्हें लम्बे कद वाले, शक्तिशाली, योद्धा और किसी भी परिस्थिति में व्याकुल न होने वाले, होना चाहिए । उन्हें स्वामिभक्त और सहिष्णु भी होना आवश्यक है ।

मत्स्य० २१४।१४ [ कलकत्ता, गु० ग्रं० ]

**रघु**

ऐक्ष्वाकु वंश । दीर्घबाहु का पुत्र और खट्वाङ्ग का पौत्र । अज का पिता ।

विष्णु० ४।४।४० [ बम्ब० सं० गो० ना० ]

वायु० ८८।१८२–१८३

**रचना**

त्वष्टा की पत्नी । उसके दो पुत्र हुए—सन्निवेश और विश्वरूप ।

भाग० ६।६।४४ [ बम्ब० संस्क० नि० ]

**रंजस्**

स्वायंभुव मनु-वंश । अरिज का पुत्र । शतजित् का पिता । उसके सौ पौत्र थे, जो सभी राजा थे और जिन्होंने भारतवर्ष को सात खण्डों में विभक्त किया ।

वायु० ३३।६०–६१
ब्रह्माण्ड० २।१४।७०
विष्णु० २।१।४० [ बम्ब० सं० गो० ना० ]

**रजि** — श्रायु का पुत्र। उसके ५०० पुत्र थे। उसने देवताओं की प्रार्थना से दैत्यों का वध किया तथा इन्द्र को स्वर्ग का राज्य दिया।
भाग० ६।१७।१ तथा १२–१४ [ बम्ब० सं० नि० ]

**रजेयु** — पुरुवंशज रौद्राश्व के घृताची अप्सरा से दस पुत्रों में से एक।
वायु० ६६।१२४

**रणक** — ऐक्ष्वाकु वंश। क्षुद्रक का पुत्र तथा सुरथ का पिता।
भाग० ६।१२।१५

**रणञ्जय [ रणेजय ]** — ऐक्ष्वाकु वंश। कृतञ्जय का पुत्र तथा सञ्जय का पिता। वायु० के अनुसार व्रात का पुत्र। मत्स्य० में पाठ रणेजय है।
भाग० ६।१२।१३
विष्णु० ४।२२।३
वायु० ६६।२८७
मत्स्य० २७०।११

**रणधृष्ट** — सूर्यवंश। धृष्ट के तीन पुत्रों में से एक।
मत्स्य० १२।२१

**रणविशारद**

युद्ध में दक्ष। यह विशेषण पद ज्यामघ के पुत्र विदर्भ के स्नुषा से उत्पन्न क्रथ तथा कैशिक नामक पुत्रों के लिए प्रयुक्त हुआ है।

ब्रह्माण्ड० ३।७०।३७

**रणाश्व**

संहताश्व के दो पुत्रों में से एक। युवनाश्व का पिता। मान्धाता का पितामह।

मत्स्य० १२।३४

**रति ( १ )**

शतरूपा का दूसरा नाम। स्वायंभुव मनु की स्त्री।

ब्रह्माण्ड० २।६।३८

वायु० १०।१३

**रति ( २ )**

भरत-वंश। विभु की स्त्री। पृथुसेन की माता।

भाग० ५।१५।६

**रत्न ( रत्नानि )**

चक्रवर्ती राजाओं के चौदह रत्न माने गये हैं, जिनमें सात प्राणहीन रत्न हैं—चक्र, रथ, मणि, खड्ग, चर्मरत्न, केतु तथा निधि तथा सात प्राणवान् रत्न कहे गये हैं—भार्या, पुरोहित, सेनानी, रथकृत्, मंत्री, अश्व तथा कलभ ( हाथी का बच्चा )।

ब्रह्माण्ड० २।२९।७४-७७

वायु० ५७।७०

**रत्ना**

सोमवंश। शैव्या की पुत्री। अक्रूर की स्त्री तथा ग्यारह वीर पुत्रों की जननी।

मत्स्य० ४५।२८

**रत्नकूता** भद्राश्व और घृताची की पुत्री ।

वायु० ७०।६६

**रत्नकूती** रौद्राश्व की दस पुत्रियों में से एक ।

वायु० ६६।१२६

**रथकृत्** चक्रवर्ती राजाओं के सात प्राणवान् रत्नों में से एक । देखिए, रत्नानि ।

**रथन्तर (कल्प)** इस कल्प में राजा पुष्पवाहन थे ।

मत्स्य० ६६।१ [ कलकत्ता, गु० ग्रं० ]

**रथराजी** वसुदेव की पत्नियों में से एक ।

मत्स्य ४६।२१ [ कलकत्ता गु० ग्रं० ]

**रथवर** यदुवंश । क्रोष्टु-प्रवर्तित शाखा । भीमरथ का पुत्र । नवरथ का पिता । विष्णु० के अनुसार भीमरथ का पुत्र नवरथ है ।

ब्रह्माण्ड० ३।७०।४२

वायु० ६५।४१

विष्णु० ४।१२।१६ [ बम्ब० संस्क० गो० ना० ]

**रथाकार** कुशद्वीप के अन्तर्गत तृतीय वर्ष (देश) का नाम ।

ब्रह्माण्ड० २।१४।२६

वही २।१६।५८

**रथी** एक उपाधि, जो युद्ध में वीरता प्रदर्शन करने वाले योधा को प्राप्त होती थी। ब्रह्माण्ड० के अनुसार ययाति तथा कार्तवीर्यार्जुन रथी थे।

ब्रह्माण्ड० ३।६६।२१
वही ३।६८।२०

**रथीतर (१)** सोमवंशज एक राजर्षि।

वायु० ६१।११७

**रथीतर (२)** एक वानर-प्रमुख।

ब्रह्माण्ड० ३।७।२३४

**रन्ध्रक (रन्ध्रकान्)** पश्चिम में स्थित एक जनपद।

ब्रह्माण्ड० २।१८।४८

**रन्ति** देखिए, रन्तिनार।

वायु० ६६।१२८,१२६

**रन्तिदेव** पुरुवंश। महायशस् का पुत्र।

मत्स्य० ४६।३७

**रन्तिभार** पुरुवंश। ऋतेयु का पुत्र। सुमति, ध्रुव तथा अप्रतिरथ का पिता।

भाग० ६।२०।६ [बम्ब० सं० नि०]

**रन्तिनरि ( रन्ति )** रिवेयु का पुत्र। उसकी स्त्री सरस्वती थी, जिससे त्रसु वध नामक पुत्र हुए।

वायु० ९९।१२९

**रभस** क्षत्रवृद्ध कुल में रम्भ का पुत्र। गम्भीर का पिता।

भाग० ९।१७।१० [ वम्ब० स० नि० ]

**रमणक** जम्बूद्वीप के अन्तर्गत आठ उपद्वीपों में से एक।

भाग० ५।१९।३०

**रम्भ (१)** मनुवंश में विविंशति का पुत्र तथा खनिनेत्र का पिता।

भाग० ९।२।२५

**रम्भ (२)** आयु का पुत्र। देखिए, रभस।

भाग० ९।१७।१

**रम्यक [ रमय ]** आग्नीध्र का पुत्र। वायु० के अनुसार वह नीलवर्ष का अधिपति हुआ। भाग० में उसकी स्त्री का नाम रम्या है। ब्रह्माण्ड० में पाठ रमय है। देखिए, आग्नीध्र।

भाग० ५।२।१९
ब्रह्माण्ड० २।१४।४६
वायु० ३३।३९ तथा ४२
भाग० ५।२।२३

**रय**

पुरुरवा और उर्वशी के छः पुत्रों में से एक।

भाग० ९।१५।१

**रवि**

स्वारोचिष मनु के पुत्रों में से एक।

ब्रह्माण्ड० २।३६।१९

वायु० ६२।१९

**रहूगण**

सिन्धु-सौवीर का एक राजा।

भाग० ५।१०।१

**राक्षसजित्**

ऋक्षराज और जाम्बवन्त के पुत्रों में से एक।

ब्रह्माण्ड० ३।७।३०२-३०३

**राघव**

दाशरथि। राम, जिन्होंने सुन्द और ताडका के पुत्र मारीच को दण्डकारण्य में मारा। देखिए राम (२)।

ब्रह्माण्ड० ३।५।३६

**राजक (अजक)**

विशाखयूप का पुत्र। मगध के राजा नन्दिवर्धन का पिता।

भाग० १२।१।३ [बम्ब० सं० नि०]

वायु० ९९।३१३

**राजकृत्य**

अभिषिक्त राजा का कर्तव्य। राजा के लिए बिना सहायकों के राजकुमार का उत्तरदायित्व अपने ऊपर लेना अत्यन्त कठिन है, इसलिए उसे चाहिए कि वह कुलीन तेजस्वी, धर्मज्ञ विश्वासपात्र तथा सहिष्णु व्यक्तियों को अपना

सहायक बनावे। राजा को औषध, वृक्ष, खनिज आदि उपयोगी द्रव्यों का संग्रह करना चाहिए। विशेष के लिए देखिए, राजधर्म।

मत्स्य० ।२१४ अ० [ कलकत्ता, गु० प्र० ]
वही २१६ अ०
वही २१७ अ०

**राजगृह**

राजा मल्ल की राजधानी।

ब्रह्माण्ड० ३।७३।१००

**राजदूत**

राजा का संदेशहर। देखिए, दूत।

भाग० १०।८१।७३

**राजधर्म**

राजा का कर्तव्य। मत्स्य० में कहा गया है कि प्राणियों की रक्षा के लिए स्वयम्भू ने राजा को बनाया[1]। राजा का मुख्य कर्तव्य अपनी प्रजा को भलीभाँति पालन करना है। जिस प्रकार गर्भिणी स्त्री अपने सुख की परवाह न कर गर्भ की रक्षा करती है, उसी प्रकार राजा अपने भोगविलास में डूबा न रहकर प्रजा का नित्य पालन करे। जिस राजा की प्रजा, सुखी व रक्षित नहीं है, उसके लिए यज्ञ और तप करना बिलकुल व्यर्थ है—
"नित्यं राज्ञा तथा भाव्यं गर्भिणी सहधर्मिणी। यथा स्वं सुखमुत्सृज्य गर्भस्य सुखमावहेत्। किं यज्ञैस्तपसा तस्य प्रजा यस्य न रक्षिताः॥" जो राजा अपने राष्ट्र का ठीक पालन करने के बदले प्रजा पर अत्याचार करता है, उसका वास नरक में होता है[2]। राजा को चाहिए कि वह सदा साधुजनों का सम्मान तथा दुर्जनों का निग्रह करे[3]। मत्स्य० में कहा गया है कि राजा पहले काम, क्रोध, मद, मान, लोभ को जीत कर अपने भृत्यवर्ग को जीते। तदनन्तर वह पौर ( पुरनिवासी ) तथा जानपदों ( जनपद के निवासियों ) को जीते और उसके उपरान्त वह बाह्य शत्रुओं के जीतने का प्रयत्न करे।

राजा को यथावसर मृदु एवं कठोर होना चाहिए। राजा को व्यसनी तथा दीर्घसूत्री नहीं होना चाहिए[४]। राजा को साम, भेद आदि चार उपायों का यथावसर प्रयोग करना चाहिए[५]।

१—मत्स्य० २२५ अ०

२—अग्नि० २२३ अ०

३—मत्स्य० २१०।७-६

४—मत्स्य० २१६ अ०

५—मत्स्य० २२१–२२४ अ०

**राजनीति**

राजनीति एक व्यापक शब्द है, जिसका पर्यायवाची शब्द "राजशास्त्र" कहा जा सकता है। प्रस्तुत प्रकरण में छः प्रकार की राजनीति कही गयी है, जिसकी राम (बलराम) तथा कृष्ण ने शिक्षा पायी—"राजनीतिं च षड्विधाम्" संभवतः यहाँ छः प्रकार की राजनीति से आशय उन छः गुणों से है, जो कौटिल्य के अर्थशास्त्र में विहित हैं—सन्धि-विग्रहासनयानसंश्रय-द्वैधीभावाः षड्गुणाः" अर्थात् सन्धि (शत्रु को द्रव्य आदि देकर उससे मेल करना,) बिग्रह (शत्रु का अपकार करते हुए उससे झगड़ा मोल लेना) आसन (शत्रु के साथ उपेक्षाभाव रखते हुए अपनी रक्षा करना) यान (शत्रु के राज्य पर आक्रमण), संश्रय (दूसरे बलवान् राजा के समक्ष आत्मसमर्पण) तथा द्वैधीभाव, (सन्धि करने योग्य अर्थात् बली राजा के साथ सन्धि करना तथा निर्बल के साथ विग्रह करना[२]।

१—भाग० १०।४५।३४

२—कौटिल्य अर्थशास्त्र ७।१

अमरकोष द्वि० काण्ड क्षत्रिय० १८

**राजपत्नी**

रानी।

मत्स्य० २२६।१६७ [कलकत्ता, गु० ग्रं०]

**राजपुत्र (१)**

बुध का नाम, जो राजा सोम के पुत्र होने के कारण राजपुत्र कहलाया।

मत्स्य० २४।३

**राजपुत्र ( २ )**

राजा का पुत्र अथवा राजकुमार । ब्रह्माण्ड० में यह शब्द राजा ज्यामघ के पुत्र विदर्भ के लिए प्रयुक्त हुआ है[1] । महाभारत में क्षत्रिय के अर्थ में यह शब्द प्रयुक्त हुआ है[2] । पाणिनि ने राजपुत्र का प्रयोग राजन्य (क्षत्रिय) के अर्थ में किया है[3] । *

१—ब्रह्माण्ड० ३।७०।३७,
मत्स्य० २२२।६

२—महाभा० द्रोण० अ० ११२।२०

३—अष्टाध्यायी ४।२।४१

*इसी राजपुत्र शब्द का अपभ्रंश 'राजपूत' शब्द, एक विशेष क्षत्रिय जाति अथवा राजवंश के लिए रूढ़ होगया । विशेष के लिए देखिए, चिन्तामणि विनायक वैद्य: मध्यकालीन हिन्दू भारत, भाग २; देखिए, डॉ० रा० ब० पाण्डेय, गोरखपुर जनपद का इतिहास, पृष्ठ १८४–२०२ ।

**राजभट**

रक्षिन् । राजपुरुष । पुलिस विभाग का कर्मचारी ।

वायु० १०१।१५४

**राजमार्ग**

राजपथ ।

ब्रह्माण्ड० ३।७।४०४
वही ३।२७।११
मत्स्य० १२६।३ [ कलकत्ता गु० ग्रं० ]
विष्णु० ५।१६।१२ [ बम्ब० संस्क० गो० ना० ]
मत्स्य० १३८।१६
वही २२६।१७५

**राजयानासन**

राजकीय वाहन में राजा के बैठने का मुख्य स्थान । राजयानासन में ( राजा के अतिरिक्त अन्य व्यक्ति ) बैठने वाला "उत्तमसाहस" दण्ड का भागी होता था ।

मत्स्य० २२६।२०१ [ कलकत्ता गु०ग्रं० ]

**राजरक्षारहस्य**

राजा की रक्षा के विभिन्न उपाय, जिनके अन्तर्गत राजा के स्वास्थ्य रक्षा के लिए विविध औषधियों का प्रयोग, राजसद्म को अग्नि से रक्षा, अन्न को पहले पक्षियों को खिलाकर अथवा अग्नि में उसे डालकर अन्न की परीक्षा, आदि हैं। इन विविध उपायों से प्रयत्नपूर्वक राजा की रक्षा करनी चाहिए। क्योंकि राजा प्रजारूपी वृक्ष की जड़ के समान है--[illegible]

मत्स्य० २१९ अ० [ कलकत्ता, गु० प्र० ]

**राजर्षि**

एक पदवी, जिसे प्राचीन काल में श्रेष्ठ राजा अपने तप अथवा ऋषिरूप में जीवन यापन करने के कारण प्राप्त करते थे। मानव, ऐल तथा ऐक्ष्वाकु आदि वंश के राजाओं को राजर्षि कहा गया है—"मानवे चैव ये वंशे ऐलवंशे च ये नृपाः। ये च ऐक्ष्वाकुनाभागा ज्ञेया राजर्षयस्तुते"। पुरूरवा, ययाति, कार्तवीर्य अर्जुन, श्यामक आदि राजाओं ने राजर्षि पदवी प्राप्त की थी। सोमवंशज रथीतर, रुन्द विष्णुवृद्ध आदि राजा भी राजर्षि कहे गये हैं[1]। ब्रह्माण्ड० में लोहगंधी नामक एक राजर्षि का उल्लेख है[2]। अन्य राजर्षियों के लिए देखिए निम्नांकित पुराण[3]।

१—मत्स्य० १३।६२
वही ४३।३३
वही ४६।२८
वायु० ९३।११७
वही ९६।१९०
२—ब्रह्माण्ड० ३।६८।२३
३—वायु० ३२।३८ तथा ५४
वही ६१।८० तथा ८६-८८
वही ९९।१५ तथा १२७
वही ९१।१५-१६, तथा १८

**राजराट्**

राजाओं का राजा। ब्रह्मा के द्वारा अभिषिक्त सोम के लिए दी गयी पदवी।

ब्रह्माण्ड० ३।६५।२०
वायु० ९०।२०

**राजवर्धन** दम का पुत्र तथा सुबुद्धि का पिता।

विष्णु० ४।१।३६-३७ [ बम्ब० संस्क० गो० ना० ]

**राजवल्लभ** राजा के विशेष कृपापात्र अथवा राजा के चाटुकार। राजा के लिए कहा गया है कि वह राजवल्लभों और कायस्थों के अत्याचार से प्रजा की रक्षा करे।

अग्नि० २२३।११

**राजवान्** भृगुवंश। द्युतिमत् का पुत्र।

विष्णु० १।१०।५

**राजवेश्म ( राजवेश्मसु )** राजसद्म अथवा राजभवन।

ब्रह्माण्ड० ३।७१।२४४

**राजशासनम्** राजा का आज्ञापत्र। राजशासन में ( राजा की आज्ञा से ) कम अथवा अधिक लिखने वाला "उत्तमदण्ड" का भागी समझा जाता था। प्राचीन-काल में राजशासन, ताम्र, शिला आदि में उत्कीर्ण होते थे।

मत्स्य० २२६।११६ [ कलकत्ता, गु० प्र० ]

**राजस** केतुमान् का दूसरा नाम।

ब्रह्माण्ड० २।२१।१५७

मत्स्य० १२३।६४ [ कलकत्ता, गु० प्र० ]

**राजसत्तम** राजाओं में श्रेष्ठ। राजा सगर के लिए प्रयुक्त विशेषणपद।

ब्रह्माण्ड० ३।५०।३१
वही ३।५१।५८

**राजसिंह**

विदर्भ का एक राजा, जिसकी पुत्री (वैदर्भी) का पाणिग्रहण मलयध्वज के के साथ हुआ।

भाग० ४।२८।२८–२९ [बम्ब० संस्क० नि० ]

**राजसूय**

एक यज्ञ, जिसे करने का अधिकार दिग्विजयी राजाओं को ही था। सोम ने तीनों लोकों को जीतकर इस यज्ञ को किया था[1]। युधिष्ठिर ने भी राजसूय यज्ञ किया था। देखिए, युधिष्ठिर।

भाग० ९।१४।४ [बम्ब० संस्क० नि० ]
वायु० ९०।२२

**राजा (राजन्)**

स्वायंभुव मनु के पुत्र प्रियव्रत तथा उत्तानपाद सर्वप्रथम पृथ्वी के स्वामी हुए, तब से लेकर लोक में दण्डधारी राजा होने लगे। प्रजा के पालन करने से ही वस्तुतः वे राजा हुए "प्रजानां रञ्जनाच्चैव राजानस्तेऽभवन्नृपाः"। कलियुग में राजा शूद्रभूयिष्ठ, तथा पाखण्डप्रवर्तक होंगे, और प्रजा भी गुणहीन हो जायगी।

वायु० ५७।५७–५८
ब्रह्माण्ड० २।२९।६३
ब्रह्माण्ड० २।३१।४१

**राजाज**

शंभु के दो पुत्रों में से एक। उसके (राजाज) के भाई का नाम गोम था—"राजाजश्चैव गोमश्च शंभोः पुत्रौ प्रकीर्तितौ"।

ब्रह्माण्ड० ३।४।४०

**राजाधिदेव ( राज्याधिदेव )** यदुवंश । कुकुर-शाखा । विदूरथ का पुत्र । शोणाश्व ( शोणित, ब्रह्माण्ड० तथा वायु० ) तथा श्वेतवाहन का पिता । ब्रह्माण्ड० तथा वायु० के अनुसार "राजाधिदेव" व्यक्तिवाचक न होकर शूर की पदवी ( विशेषण ) ही प्रतीत होती है। यहाँ पर शूर के पुत्र कई एक हैं, जिनमें उपर्युक्त दो शोणित ( शोणाश्व ) तथा श्वेतवाहन भी हैं। राज्याधिदेवः शूरश्च विदूरसुतोऽभवत् । तस्य शूरस्य तु सुता जज्ञिरे बलवत्तराः ," मत्स्य० में तो स्पष्टरूप से राजाधिदेव व्यक्तिवाचक नाम है । "राजाधिदेवस्य सुतौ"। भाग० तथा विष्णु० में विदूरथ का पुत्र शूर है और राजाधिदेव ( राज्याधिदेव ) का नाम नहीं है। इसके अतिरिक्त यहाँ शूर के पुत्र का नाम भजमान है। विष्णु० में शूर के पुत्र का नाम शमी है।

भाग० ९।२४।२६
विष्णु० ४।१४।६
वायु० ९६।१३५

**राजाधिदेवी** शूर की पुत्री तथा वसुदेव की पाँच बहिनों में से एक। भाग० के अनुसार जयदेव की पत्नी। ब्रह्माण्ड०, मत्स्य० तथा वायु० में राजाधिदेवी अन्य अपनी चार बहिनों के सहित वीर माता कही गयी है। विष्णु० के अनुसार उसके दो पुत्र थे, जिनका नाम विन्द तथा अनुविन्द था।

भाग० ९।२४।३१ तथा ३९
विष्णु० ४।१४।१०—१७
वायु० ९६।१४९

**राजीवकोकिल ( राजीवकोकिलाः )** केतुमाल वर्ष में स्थित एक जनपद।

वायु० ४४।१४

**राजेयम्** राजा रजि के शतपुत्रों की सामुदायिक संज्ञा। राजा रजि इन्द्र को राज्य देकर तप के लिए उद्यत होगये। किन्तु रजि के पुत्रों ने इन्द्र के वैभव को

नष्ट कर डाला। तब राज्य से च्युत इन्द्र ने बृहस्पति की शरण ली। बृहस्पति ने रजि के पुत्रों के पास जाकर, उन्हें जिनधर्म ग्रहण करने के लिए मोहित किया। तदनतर जब वे (वैदिक) कर्म से बहिष्कृत हो गये तब उन्हें इन्द्र वज्र से मारने में समर्थ हुए।

मत्स्य० २४।३५–४६ [कलकत्ता, गु० ग्र०]

**राज्ञी**

रैवत की पुत्री। विवस्वान् की पत्नियों में से एक। रैवत की माता।

मत्स्य० ११।२–३

**राज्य**

किसी भूभाग पर प्रभुता के साथ शासन। राज्य को सात अंगों में विभक्त किया गया है। स्वामी अर्थात् राजा, अमात्य, जनपद, दुर्ग, दण्ड, कोश तथा मित्र स्वाम्यमात्यो जनपदो दुर्गं दण्डस्तथैव च। कोशोमित्रं च धर्मज्ञ सप्तांगं राज्यमुच्यते।" इनमें मन्त्रिमण्डल तो राज्य का प्रमुख अंग माना गया है—"मन्त्रमूलं सदा राज्यम्"। प्राचीन काल में राजा की अनुपस्थिति में राज्य का भार मन्त्री (अथवा मन्त्रियों) पर होता था। राजा सगर अपने राज्य को मन्त्री के हाथ में सौंप कर मुनि और्व के आश्रम में गये। "स मन्त्रिप्रवरे राज्यं प्रतिष्ठा"। राज्य के दो मुख्य विभाग थे—आभ्यन्तर (गृह) तथा बाह्य (परराष्ट्र) (कुशलं ननुते राज्ये बाह्येष्वाभ्यंतरेषु च।"

मत्स्य० २१६।१६ [कलकत्ता, गु० ग्र०]

ब्रह्माण्ड० ३।५०।३२ तथा ५१

**राज्यवर्धन**
**[राष्ट्रवर्धन, राज्यवर्धनक]**

मानव वंश। दम का पुत्र तथा सुधृति का पिता। ब्रह्माण्ड० में पाठ राज्यवर्धनक तथा राष्ट्रवर्धन है।

भाग० ९।२।२६

ब्रह्माण्ड० ३।८।३५

वही ३।६१।८

**राधाकान्त** कृष्ण का नाम।

ब्रह्माण्ड० ३।३६।५६

**राधिक [ अरावीत ]** जयसेन का पुत्र तथा अयुत का पिता। विष्णु० में पाठ अरावीत है।

भाग० ९।२२ १०

विष्णु० ४।२०।३

**राम (१)[ परशुराम ]** जमदग्नि और रेणुका के कनिष्ठ पुत्र। एकबार राजा सहस्रबाहु अर्जुन जमदग्नि ऋषि के आश्रम जाकर उनकी कामधेनु बलात् छीन ले गये। परशुराम ने यह जानकर सहस्रबाहु अर्जुन को मार डाला और कामधेनु वापस ले आये। सहस्रबाहु अर्जुन के पुत्रों ने परशुराम की अनुपस्थिति में जमदग्नि ऋषि का शिर काट लिया। इसपर परशुराम ने सहस्रबाहु के समस्त पुत्रों का बध कर डाला। इसके उपरान्त उन्होंने अपनी प्रतिज्ञानुसार भूमण्डल के क्षत्रिय राजाओं का २१ बार संहार किया। कहते हैं एक बार उन्होंने अपने पिता की आज्ञानुसार अपनी माता तथा भाइयों को भी समाप्त कर दिया था, किन्तु वे पिता के आशीर्वाद से पुनः जीवित हो गये[1]। "कार्तवीर्य अर्जुन की जामदग्न्य के हाथों मृत्यु होना पाजिटर के अनुसार ऐतिहासिक घटना है, किन्तु २१ बार पृथ्वी में क्षत्रियों के संहार का उल्लेख उनकी दृष्टि में एक अतिरञ्जित किम्बदन्ती मात्र है[2]।

१—भाग० ९।१५।१२–१३

वही ९।१५।१४–१५

वही ९।१६।१–८

वही ९।१६।९–२७

ब्रह्माण्ड० ३।४६ अ०

२—देखिए, दे० र० पाटिल-क० हि० पृ० १३७

**राम (२) [ दाशरथि, राघव ]** ऐक्ष्वाकु वंश। रघुकुल में दशरथ तथा कौसल्या ( कौशल्या ) के पुत्र। इक्ष्वाकु वंश के अन्तर्गत रघु के कुल में अथवा वंश में उत्पन्न होने के

कारण उन्हें राघव तथा दशरथ के पुत्र होने के कारण उन्हें दाशरथि भी कहा जाता है। राम के तीन भाई थे -- भरत, लक्ष्मण तथा शत्रुघ्न, जो दशरथ की अन्य दो रानियों कैकेयी तथा सुमित्रा से उत्पन्न हुए थे। राम ने विश्वामित्र के यज्ञ में मारीच आदि राक्षसों को मारा। जनकपुर में सीता के स्वयम्बर में उन्होंने शिव के धनुष को अनायास ही तोड़ कर अपने महान् पराक्रम का परिचय दिया जिससे सीता ने उन्हें अपने पति के रूप में वरण किया। पिता की आज्ञानुसार उन्होंने वनवास स्वीकार किया। वन में उन्होंने खर, दूषण आदि चौदह सहस्र राक्षसों को मारा। बन में रावण द्वारा सीता जी के अपहरणों के उपरान्त उन्होंने कबन्ध को मारा, सुग्रीव आदि वानरों से मित्रता की तथा वालि को मारा। तदनन्तर राम ने लंका में प्रवेश कर रावण को मारा तथा विभिषण को वहाँ का राजा बनाया। चौदह वर्ष के वनवास के उपरान्त राम सीता के सहित विमान द्वारा अपनी नगरी अयोध्या लौटे। तदनन्तर राम का राज्यभिषेक हुआ। राजसिंहासन स्वीकार करने के उपरान्त अपने भाइयों को राम ने दिग्विजय करने की आज्ञा दी। राम ने विधिपूर्वक राज्य करते हुए, प्रजा का यथाविधि पालन किया। उनका राज्य यद्यपि त्रेतायुग में था, किन्तु वह युग सतयुग ही जान पड़ता था। उनके राज्य में कोई प्राणी आधि ( मानसिक दुःख ) व्याधि ( शारीरिक दुःख ) से पीड़ित नहीं था। लोकापवाद से भयभीत होकर अन्त में राम ने सीता का परित्याग किया। राम के दो पुत्र कुश तथा लव हुए, जिन्होंने क्रमशः कोशल तथा उत्तर कोशल में राज्य किया। राम ने दस सहस्र वर्ष तक राज्य किया—

"दशवर्ष सहस्राणि रामो राज्यमकारयत्"

भाग० ११२।१६

ब्रह्माण्ड० ३।३७।३०—३३

विष्णु० ४।४।४०–४२ [ वम्ब० सं९८० गो० ना० ]

ब्रह्माण्ड० ३।६३।१८४–१८५

वही ३।५।३५-३६

भाग० ६।१०।६-६

ब्रह्माण्ड० ३।३७।३०—३८

विष्णु० ४।४।४४—४५

भाग० २।७।२३—२५
वही ७।१०।३६
वही० ९।१०।१२
वही ७।२।४४
वही ९।१०।५०—५४
वही ९.१०।३३
वही० ९।११।२५
ब्रह्माण्ड० ३।६३।१९४
वायु० ८८।१९३
वही ७०।४८

**राम (३) ( बलराम )** देखिए, बलदेव।

**राम ( ४ )** सेनजित के पुत्रों में से एक।

वायु० ९९।१७३

**रामठ ( रामठाः )** एक उदीच्य जनपद।

मत्स्य० ११३।४२ [ कलकत्ता, गु० ग्र० ]

**रावण** एक राक्षस। पुलस्त्यकुलनन्दन विश्रवा और केशिनी ( कैकसी, वायु०, ब्रह्माण्ड० ) का पुत्र। वह वायु० तथा ब्रह्माण्ड० में दस ग्रीवा वाला ( दशग्रीवः ) बीस भुजा वाला, ( विंशतिभुजः ) चार पैर वाला ( चतुष्पाद ) और अत्यन्त बलवान् माना गया है। ब्रह्माण्ड० तथा वायु० में उसके नामकरण के सम्बन्ध में कहा गया है कि वह स्वभाव से ही दुखदायी तथा क्रूर स्वभाव वाला और घोर रव ( हल्ला ) करने वाला था, इसीलिए वह रावण हुआ—

"निसर्गाद्दारुणः क्रूरो रावणाद्रावणस्तु सः" ।
सीता के रूप पर मुग्ध होकर उसने उनका अपहरण किया । अन्त में उसका नाश राम ( दाशरथि ) द्वारा हुआ ।

भाग० १।८।४३
वही ४।१।३७
वायु० ७०।३३-३४
वही ७०।४२-४४ तथा ४८
ब्रह्माण्ड० ३।८।३८-४१, ३७-५०, ५४
भाग० ६।६।३३
वायु० ६।१०।१०—११

**राष्ट्र ( १ )** क्षत्रवृद्ध-कुल में काशि का पुत्र तथा दीर्घतमा का पिता ।

भाग० ६।१७।४

**राष्ट्र ( २ )** विषय ( देश ) अथवा राज्य ।

वायु० ८८।६६

**राष्ट्रपाल** उग्रसेन के नव पुत्रों में से एक । कंस का भाई ।

भाग० ६।२४।२४
ब्रह्माण्ड० ३।७१।१३३
मत्स्य० ४४।७५
वायु० ६६।१३२

**राष्ट्रपालिका [राष्ट्रपाली]** उग्रसेन की पाँच पुत्रियों में से एक । ब्रह्माण्ड० में पाठ राष्ट्रपाली है ।

भाग० ६।२४।२५ तथा ४२
ब्रह्माण्ड० ३।७१।१३४

**राष्ट्रपीडाकर** प्रजापालन न करते हुए अपने राज्य को दुख पहुंचानेवाला राजा।

अग्नि० २२३।७

**राष्ट्रभृत्** भरत तथा पञ्चजनी का पुत्र। ऋषभ देव का पौत्र। देखिए, भरत ( १ )

**रासारम्भप्रिय** कृष्ण के लिए प्रयुक्त विशेषणपद।

ब्रह्माण्ड० ३।३३।२१

**राहुल [ रातुल ]** शाक्य कुल में शुद्धोदन का पुत्र तथा प्रसेनजित् का पिता। विष्णु० में पाठ रातुल है।

वायु० ६६।२८६
विष्णु० ४।२२।३ [ बम्ब० सं० गो० ना० ]

**रिक्तवर्ण** आन्ध्रवंश। स्वातिवर्ण के पश्चात् आने वाला राजा जिसने २५ वर्ष तक राज्य किया।

मत्स्य० २७२।६ [ कलकत्ता, गु० ग्रं० ]

**रिक्ष** अजमीढ के कुल में पुरुजानु का पुत्र।

वायु० ६६।१६५

**रिपु ( १ )** यदु के पुत्रों में से एक।

भाग० ६।२३।२०

**रिपु ( २ )**

स्वायंभुव मनुवंश। दिवञ्जय तथा वराङ्गी का पुत्र। उसकी पत्नी का नाम बृहती था, जिससे चक्षुष उत्पन्न हुआ[1]। विष्णु० के अनुसार श्लिष्ट (शिष्ट, मत्स्य० ) का सुच्छाया से उत्पन्न पुत्र। तथा चाक्षुष का पिता[2]।

१—ब्रह्माण्ड० २।३६।१०१
वायु० ६२।८७
२—विष्णु० १।१३।१-२

**रिपु ( ३ )**

चंद्र ( पौरव ) वंश। बभ्रु का पुत्र। द्रुह्यु का पौत्र। वह यौवनाश्व द्वारा उस युद्ध में मारा गया, जो चौदह मास तक चला था।

ब्रह्माण्ड० ३।७४।७-८
वायु० ९९।८

**रिपुञ्जय ( १ )**

मानव वंश। श्लिष्ट तथा सुच्छाया के पाँच पुत्रों में से एक।

विष्णु० १।१३।१-२

**रिपुञ्जय ( २ )**

सुधीर का पुत्र। बहुरथ का पिता।

भाग० ९।२१।२९—३०

**रिपुञ्जय ( ३ )**

मगध के राजा बार्हद्रथ वंश में विश्वजित् का पुत्र। वह बार्हद्रथ वंश का अन्तिम राजा था[1]। मत्स्य० के अनुसार राजा अचल के पश्चात् ५० वर्ष तक उसने राज्य किया[2]। देखिए, बार्हद्रथ।

१—भाग० ९।२२।४७
विष्णु० ४।२३।३
२—मत्स्य० २७१।२९ [ कलकत्ता, गु० ग्र० ]

**रिवेयु ( रिचेयु**

अनाधृष्ट राजर्षि का पुत्र। रिवेयु की स्त्री तक्षक की पुत्री थी, जिससे उसका पुत्र रन्तिनार ( रन्ति ) हुआ।

वायु० ६६।१२७—२८

**रिष्यन्त**

मानस का पुत्र। दम का पिता।

वायु० ७०।३०

**रुक्म**

रुचक के पाँच पुत्रों में से एक। रुक्मेषु का भाई।

भाग० ६।२३।३४-३५

**रुक्मकवच**

यादव वंश। कम्बलबर्हिष् ( शिनेयु, विष्णु० ) का पुत्र। वह एक अत्यन्त पराक्रमी और विद्वान् राजा माना गया है। उसने युद्ध में तीक्ष्ण बाणों द्वारा अनेक योधाओं को मार कर उत्तम श्री प्राप्त की—"निहत्य रुक्मकवचः पुरा कवचिनो रणे। धन्विनो निशितैर्बाणैरवाप श्रियमुत्तमाम्"। ब्रह्माण्ड०, मत्स्य० तथा वायु० के अनुसार रुक्मकवच के पाँच पुत्र हुए, जिनके नाम रुक्मेषु, पृथुरुक्म ज्यामघ, परिघ तथा हरि थे। किन्तु विष्णु० तथा हरिवंश में रुक्मेषु और ज्यामघ, रुक्मकवच के पुत्र न होकर वे उसके पौत्र हैं अर्थात् वे परावृत् ( पराजित, हरिवंश ) के पुत्र माने गये हैं। इसके विपरीत भाग० में रुक्मेषु तथा ज्यामघ इसी वंश में कई पीढ़ी पहले अर्थात् उशना के पुत्र रुचक के पाँच पुत्रों के अन्तर्गत आते हैं।

ब्रह्माण्ड० ३।७०।२६—२६
वायु० ६५।२३—२६
मत्स्य० ४४।२३—२६
ब्रह्माण्ड० १।३६।११-१२
भाग० ६।२३।३४—३५

**रुक्मकेश** विदर्भ देश के राजा भीष्मक के पाँच पुत्रों में से एक। उसके अन्य रुक्मी, रुक्मरथ, रुक्मबाहु, रुक्ममाली नामक चार भाई तथा रुक्मिणी नाम की एक बहिन थी, जो कृष्ण से व्याही गयी।

भाग० १०।५२।२१—२३

**रुक्ममाली (रुक्ममालिन्)** विदर्भराज भीष्मक के पाँच पुत्रों में से एक। देखिए, रुक्मकेश।

भाग० १०।५२।२१—२३

**रुक्मरथ (१)** विदर्भराज भीष्मकके पाँच पुत्रों में से एक। देखिए, भीष्मक।

**रुक्मरथ (२)** चन्द्र (पौरव) वंश। द्विमीढ-शाखा। महापौरव का पुत्र। पृथ्वी के एक महान् राजा (एकराट्) सार्वभौम का पौत्र। रुक्मरथ भी राजा कहा गया है। वह सुपार्श्व का पिता था।

मत्स्य० ४९।७२—७३
विष्णु० ९९।१८७

**रुक्मवती** रुक्मी की पुत्री। स्वयम्वर में उसने कृष्ण के पुत्र प्रद्युम्न का वरण किया। अनिरुद्ध की माता।

भाग० १०।६१।१८

**रुक्मिणी** विदर्भराज भीष्मक की पुत्री। देखिए, भीष्मक, तथा रुक्मकेश।

भाग० १०।५२।२१—२३ १२-१४ [बम्ब० सं० नि०]

**रुक्मी** विदर्भराज भीष्मक के पुत्रों में से एक। देखिए, रुक्मकेश

भाग० १०।५२।२१—२३ [ बम्ब० संस्क० नि० ]

**रुक्मेषु** देखिए, रुक्मकवच।

**रुचक** यदुवंश। उशना का पुत्र। उसके पाँच पुत्र हुए—पुरुजित्, रुक्म, रुक्मेषु, पृथु तथा ज्यामघ।

भाग० ६।२३।३४-३५ [ बम्ब० संस्क० नि० ]

**रुचिर** कुरुवंश। जयत्सेन का पुत्र तथा भौम का पिता।

मत्स्य० ५०।३६ [ कलकत्ता, गु० ग्रं० ]

**रुचिराश्व ( १ )** सेनजित के पुत्रों में से एक।

वायु० ९९।१७३

**रुद्र ( रुद्राः )** एक जाति, जिसका नाम किरात, लम्पक आदि के साथ आया है।

वायु० ९८।१०८

**रुद्रा** रुद्राश्व की दस पुत्रियों में से एक।

वायु० ९९।१२६

**रुद्रश्रेण्य** यदुवंश। महिष्मान् का पुत्र। दुर्दम का पिता। रुद्रश्रेण्य वाराणसी का राजा था।

मत्स्य० ४३।१०-११ [ कलकत्ता, गु० ग्रं० ]

**रुन्द्**

चन्द्रवंश । एक राजर्षि ।

वायु० ६१।१७

**रुरु (१)**

चाक्षुष मनु के दस पुत्रों में से एक ।

मत्स्य० ६।२५ [ कलकत्ता, गु० प्र० ]

**रुरु (२)**

ऐक्ष्वाकु वंश । अहीनगु का पुत्र । पारियात्र का पिता ।

विष्णु० ४।४।४७ [ बम्ब० सं० गो० ना० ]

**रुरुक**

ऐक्ष्वाकु वंश । विजय का पुत्र । धृतक का पिता । विष्णु० के अनुसार वृक का पिता । वह एक धर्मात्मा राजा था ।

ब्रह्माण्ड० ३।६३।११६

वायु० ८८।१२१

विष्णु० ४।३।१५ [ बम्ब० संस्क० गो० ना० ]

**रुमा**

पनस की पुत्री । सुग्रीव की पत्नी । तीन पुत्रों की माता ।

ब्रह्माण्ड० ३।७।२२१

**रुषन्दगु ( रुशेकु )**

यादव वंश स्वाहि ( स्वाहि, भाग० ) का पुत्र । चित्ररथ का पिता । भाग० तथा ब्रह्माण्ड० में पाठ रुशेकु है ।

विष्णु० ४।१२।१

ब्रह्माण्ड० ३।७०।१६—१७

भाग० ६।२३।३१

**रुषाभानु** — हिरण्याक्ष की पत्नी।

भाग० ७।२।१६ [ बम्ब० सस्क० नि० ]

**रूपक ( रूपकाः )** — दक्षिणापथ के एक जनपद का नाम।

ब्रह्माण्ड० २।१६।६०

**रूपस ( रूपसाः )** — दक्षिणापथ का एक जनपद।

मत्स्य० ११३।४६ ( कलकत्ता, गु० ग्रं० )
वायु० ४५।१२६

**रूपश्री** — एक वानर-प्रमुख।

ब्रह्माण्ड० ३।७।२३२

**रेणुक** — ऐक्ष्वाकु वंश में उत्पन्न एक राजा, जिसकी कन्या कमली ( रेणुका ) थी। रेणुका जमदग्नि की पत्नी तथा परशुराम की माता थी।

ब्रह्माण्ड० ३।६६।६०—६३

**रेणुका** — देखिए, रेणुक।

**रेव [ रेवत, रैवत ]** — वैवस्वत मनुवंश। आनर्त का पुत्र। मत्स्य० के अनुसार रोचमान का पुत्र। वह अत्यन्त पराक्रमी राजा था, जिसकी राजधानी कुशस्थली थी। भाग० के अनुसार रेवत ने समुद्र के अन्दर कुशस्थली नामक नगरी का निर्माण किया और वहीं से उसने आनर्त आदि विषयों ( देशों ) का राज्य किया—"सोऽन्तःसमुद्रे नगरीं विनिर्माय कुशस्थलीम्। आस्थिता भुङ्क्त विषयानानर्तादीनरिन्दम।" उसके सौ पुत्र थे, जिनमें ज्येष्ठ ककुद्मी था। भाग० में पाठ रेवत तथा मत्स्य० के अनुसार रैवत है।

भाग० ६।३।२७—२६
मत्स्य० १२।२३
वायु० ८६।२४—२५
ब्रह्माण्ड० ३।६१।१७

**रेवत ( १ )** देखिए, रेव।

**रेवत ( २ )** यादव वंश। अन्धक शाखा। कपोतरोमन् का पुत्र। तुम्बरुसखा का पिता।
वायु० ६६।११६

**रेवती** रेवत की पौत्री। मत्स्य० के अनुसार रोचमान की पौत्री ककुद्मिन् ( रैवत ) की पुत्री। बलराम के साथ उसका विवाह हुआ।
भाग० ६।३।२७–२६, ३६
मत्स्य० १२।२४ [ कलकत्ता, गु० ग्रं० ]

**रैम्य ( १ )** पौरव वंश। सुमति का पुत्र। दुष्यन्त का पिता।
भाग० ६।२०।७ [ बम्ब० संस्क० नि० ]

**रैवत ( १ )** प्रियव्रय के पुत्रों में से एक।
भाग० ५।१।२८

**रैवत ( २ )** देखिए, रेव।

**रोकल ( रोकलाः )** विन्ध्यपृष्ठ में स्थित एक जनपद।
वायु० ४५।१३२—१३४

**रोचन** स्वारोचिष मन्वन्तर के समय के इन्द्र का नाम।

भाग० ८।१।२०

**रोचना (१)** वसुदेव की पत्नियों में से एक। उसके गर्भ से हस्त और हेमाङ्गद नामक पुत्र हुए।

भाग० ६।२४।४५ तथा ४६

**रोचमान् (१)** आनर्त का पुत्र।

मत्स्य० १२।२२ [ कलकत्ता, गु० ग्रं० ]

**रोचमान् (२)** उपदेवी और वसुदेव का पुत्र।

मत्स्य० ४६।१७ [ कलकत्ता, गु० ग्रं० ]

**रोचिष्मान् (रोचिष्मत्)** स्वारोचिष मनु के पुत्रों में से एक।

भाग० ८।१।१६

**रोमपाद (१) [लोमपाद]** चंद्र ( पौरव ) वंश। तितिक्षु द्वारा प्रवर्तित आनव शाखा। भाग० के अनुसार धर्मरथ के पुत्र चित्ररथ थे, जो रोमपाद के नाम से विख्यात हुए। उनके दशरथ मित्र थे। रोमपाद के कोई सन्तान नहीं थी, इसलिए दशरथ ने अपनी कन्या शान्ता को उन्हें गोदरूप में दी—"सुतो धर्मरथो यस्य जज्ञे चित्ररथोऽप्रजाः। रोमपाद इति ख्यातस्तस्मै दशरथः सखा॥ शान्तां स्वकन्यां प्रायच्छत्",.....मत्स्य० में चित्ररथ के पुत्र सत्यरथ और उनके पुत्र दशरथ हैं। मत्स्य० के अनुसार दशरथ लोमपाद के नाम से विख्यात हुए और इन्हीं दशरथ ( लोमपाद ) की शान्ता नामक कन्या थी—

"अथ धर्मरथस्याभूत् पुत्रश्चित्ररथः किल। तस्य सत्यरथः पुत्रस्तस्माद्दशरथः किल॥ लोमपाद इति ख्यातस्तस्य शान्ता सुताभवत्।" वायु० में भी पाठ लोमपाद है, किन्तु यहाँ पर चित्ररथ के पुत्र राजा दशरथ माने गये हैं, जो लोमपाद के नाम से विख्यात हुए। इन्हीं दशरथ (लोमपाद) की कन्या शान्ता थी—"सुनु धर्मरथस्यापि राजा चित्ररथोऽभवत्। अथ चित्ररथस्यापि राजा दशरथोऽभवत्। लोमपाद इतिख्यातो यस्य शान्ता सुताऽभवत्।" इसप्रकार मत्स्य तथा वायु० दोनों में राजा दशरथ ही लोमपाद हैं, और उनकी पुत्री शान्ता है, जबकि भाग० में रोमपाद और दशरथ भिन्न भिन्न हैं तथा शांता नामक कन्या रोमपाद को गोदरूप में दशरथ द्वारा दी गयी है।

भाग० ९।२३।७-८
वायु० ९९।१०३
मत्स्य० ४८।९४ तथा ९५ [कलकत्ता, गु० ग्रं०]

**रोमपाद (२) [लोमपाद]** विदर्भ का पुत्र। बभ्रु (वस्तु, वायु० मनु, मत्स्य०) का पिता। वायु० मत्स्य० तथा ब्रह्माण्ड० में पाठ लोमपाद है। देखिए, बभ्रु (२)।

भाग० ९।२४।१
ब्रह्माण्ड० ३।७०।३८
मत्स्य० ४४।३६, वायु० ९५।३७

**रोहक (रोहकान्)** एक प्रतीच्य जनपद, जो सिंधु नदी द्वारा सिञ्चित होता था।

ब्रह्माण्ड० २।१८।४८
वायु० ४७।४६

**रोहिणी (१)** वसुदेव की पत्नियों में से एक। रोहिणी के गर्भ से वसुदेव के बलराम आदि पुत्र हुए।

वायु० ९६।१६१
भाग० ९।२४।४५-४६ [बम्ब० स० नि०]

**रोहिणी (२)** कृष्ण की रानियों में से एक।

भाग० १०।६१।१८ [ बम्ब० स० नि० ]
ब्रह्माण्ड० ३।७१।२४२
वायु० ९६।२३३

**रोहित (१) [रोहिताश्व]** राजा हरिश्चन्द्र ( त्रैशङ्कव ) का पुत्र। हरित का पिता। विष्णु० में पाठ रोहिताश्व है। वायु० के अनुसार हरित का दूसरा नाम चञ्चुहारी था। इसकी सविस्तर कथा ऐतरेयब्राह्मण के हरिश्चंद्रोपाख्यान में दी गयी है।

भाग० ९।७।९
विष्णु० ४।३।१५ [ बम्ब० संस्क० गो० ना० ]
वही ९।८।१
वायु० ८८।११८—११९

**रोहित (२)** शाल्मल द्वीप के राजा वपुष्मान् के सात पुत्रों में से एक, जो रोहित देश का पालक ( राजा ) हुआ।

ब्रह्माण्ड० २।१४।३२।३३
वायु० ३३।२८—२९

**रोहित (३)** कृष्ण का पुत्र।

ब्रह्माण्ड० ३।७१।२४७
मत्स्य० ४७।१७
वायु० ९६।२३८

**रोहिताश्व (१)** रोहिणी के कुल में उत्पन्न।

वायु० ९६।१९८

**रोहिताश्व (२)** देखिए, रोहित ( १ )

**रौच्य** वैवस्वत मन्वन्तर में प्रजापति रुचि का पुत्र ।

ब्रह्माण्ड० ४।१।५०

**रौद्र** एक वानर-प्रमुख ।

ब्रह्माण्ड० ३।७।२१३

**रौद्राश्व** पौरव वंश । अहंयाति ( संयाति, वायु० ) का पुत्र । घृताची नामक अप्सरा से उसके दस पुत्र हुए । उसके ज्येष्ठ पुत्र ऋतेयु ( रजेयु, वायु० ) का पुत्र रन्तिभार हुआ ।

भाग० ६।२०।३ तथा ६
वायु० ६६।१२३

**रौध्र(रौध्रान्)** एक जनपद, तथा जाति । इसका नाम खश, यवन आदि के साथ आया है ।

मत्स्य १२०।४३ [ कलकत्ता गु० अं० ]

**रौरस (रौरसान्) (१)** एक प्रतीच्य जनपद ।

ब्रह्माण्ड० २।१८।४७

**रौरस (२)** पश्चिम में स्थित एक जनपद ।

ब्रह्माण्ड० २।१८।४७

**रौहिणेय** बलराम का नाम ।

विष्णु० ५।७।२३ [ बम्ब० संस्क० गो० ना० ]

**लंका** जम्बूद्वीप के आठ उपद्वीपों में से एक[1]। रावण की राजधानी[2]।

१—भाग० ५।१९।३०

२—ब्रह्माण्ड० ३।६६।३५

**लंकेश** लंका का अधिपति, अर्थात् रावण।

ब्रह्माण्ड० ३।६६।३५

**लक्ष्मण** ऐक्ष्वाकु वंश। महाराज दशरथ के पुत्र। राम के अनुज। देवताओं की प्रार्थना से साक्षात् ब्रह्मरूप हरि अपने अंशांश से चार रूपों में दशरथ के राम, लक्ष्मण, भरत और शत्रुघ्न नामक पुत्र हुए[1]। लक्ष्मण के दो पुत्र थे—अंगद तथा चित्रकेतु[2]।

१—भाग० ९।१०।२

वायु० ८८।१८४

२—भाग० ९।११।१२

**लक्ष्मणा ( १ )** मद्र देश के राजा बृहत्सेन की पुत्री, जिसके स्वयंवर में मत्स्यवेध का आयोजन किया गया था[1]। उस स्वयंवर में चारों ओर से अस्त्र शस्त्र में दक्ष अत्यन्त पराक्रमी राजा उपस्थित हुए, किन्तु वे सब मत्स्यवेध में सफल न हुए[2]। अन्त में श्रीकृष्ण ने जल में मत्स्य की परछाहीं देखकर अनायास ही मत्स्य-वेध कर दिया और फलस्वरूप उन्होंने सुलक्षणा लक्ष्मणा के साथ पाणिग्रहण कर लिया[3]। जिस समय रथ में लक्ष्मणा को अपने साथ लेकर श्रीकृष्ण द्वारकापुरी जाने लगे, उस समय बहुत से राजाओं ने उनका पीछा किया, किंतु उन सबों को कृष्ण ने पराजित कर दिया[4]।

१—भाग० १०।५८।१७

भाग० १०।८३।१७

२—भाग० १०।८३।१९–२०

३—वही १०।८३।२५—२६

४—वही १०।३३।३५

**लक्ष्मणा ( २ )** दुर्योधन की पुत्री, जो साम्ब को ब्याही गयी। देखिए, बलदेव।

भाग० १०।६८। १—१२ तथा ४३—५१

**लङ्कु** हेतृ का पुत्र। माल्यवान् तथा सुमाली का पिता।

वायु० ६९।१२८

**लघु** यदु के पाँच पुत्रों में से एक।

ब्रह्माण्ड० ३।६२।२

वायु० ९४।२

मत्स्य० ४३।७

**लता** मेरु की पुत्री तथा इलावृत् की पत्नी।

५—भाग० ५।२।१९ तथा २३

**लड्वला** वैराज प्रजापति की पुत्री, चाक्षुष मनु की पत्नी तथा दस पुत्रों की माता।

वायु० ६२।८९—९०

**लमक ( लमकाः )** एक उदीच्य जनपद ( प्रदेश )।

ब्रह्माण्ड० २।१६।५०

**लम्पाक ( लम्पाकाः )** एक उदीच्य देश ।

मत्स्य० ११३।४३
वही १४३।५८
वायु० ४५।११६
वही ५८।८३
वही ९८।१०८

**लम्पाकार (लम्पाकारान्)** एक जाति । इसका उल्लेख किरात आदि म्लेच्छ जातियों के साथ हुआ है ।

ब्रह्माण्ड० २।३१।८४
वही ३।७३।१०९

**लम्बोदर** आंध्र वंश । शान्तकर्णि का पुत्र । भाग० के अनुसार वह शान्तिकर्ण के पुत्र पौर्णमास का पुत्र है अर्थात् शान्तिकर्ण का पौत्र है । उसके पुत्र का नाम चिबिलक ( आपीतक, मत्स्य० ) था । मत्स्य० के अनुसार उसने १८ वर्षों तक राज्य किया ।

भाग० १२।१।२४
मत्स्य० २७२।४

**ललित्थ** विद्योपरिचर ( वसु ) तथा गिरिका के सात पुत्रों में से एक ।

वायु० ९९।२२२

**लव** ऐक्ष्वाकु वंश । राम के दो पुत्रों में से एक । कुश के भ्राता[1] । उनका प्राचेतस् मुनि ( वाल्मीकि ) के आश्रम में पालन पोषण हुआ । लव उत्तर-कोशल के राजा थे और उनकी राजधानी श्रावस्ती थी[2] ।

१—भाग० ६।११।१६
२—ब्रह्माण्ड० ३।६३।१६८
वायु० ८८।२००

**लवण ( १ )** राक्षस मधु का पुत्र, जो शत्रुघ्न द्वारा मधुवन में मारा गया।
भाग० ६।११।१४
ब्रह्माण्ड० ३।६३।१८६
वायु० ८८।१८५

**लवण ( २ )** ज्योतिष्मान् का पुत्र, जिसके नाम के अनुसार "लवण" नामक वर्ष ( देश ) का नाम पड़ा।
ब्रह्माण्ड० २।१४।२७–२६
वायु० ३३।२४

**लवण ( ३ )** एक वर्ष ( देश ) का नाम। देखिए, लवण ( २ )

**लाङ्गल** ऐक्ष्वाकु वंश। शुद्धोद का पुत्र। प्रसेनजित् का पिता।
भाग० ६।१२।१४

**लाङ्गली** बलराम का दूसरा नाम।
ब्रह्माण्ड० ३।७१।७७
वायु० ६६।७५–८४

**लाम्याक ( लाम्याकान् )** चक्षु नदी द्वारा सिञ्चित एक जनपद।
ब्रह्माण्ड० २।१८।४६

**लावण्यवती** रथन्तर कल्प के पुष्पवाहन नामक राजा की रानी। ( अयुत ) दस हजार धनुर्धारी पुत्रों की माता।

मत्स्य० ९९।६-७

**लेखक** राज्य के सभी अधिकरणों में लेखकों की नियुक्ति अनिवार्य थी। वे अपने विभाग सम्बन्धी सभी आवश्यक बातों का विवरण रखते थे। उनके लिए निर्देश है कि वे अनेक प्रकार की भाषा तथा लिपियों से परिचित और सब शास्त्रों में निपुण हों। जो भी विवरण वे लिखें स्पष्ट एवं सुन्दर लिपि में पर्याप्त अन्तर देकर लिखें।

मत्स्य० २१५।२५-२७

**लोकपाल** दिशाओं तथा उपदिशाओं के अधिपति, जिनकी संख्या आठ है।

भाग० ५।१६।२६

**लोकपालत्वम्** लोकपाल का पद। भगवान् शंकर की आराधना से यम पितृलोक के लोकपाल हुए।

मत्स्य० ११।१७-२१ [ कलकत्ता गु०ग्रं० ]

**लोकप्रकालन** ध्रुव का पुत्र।

वायु० ९९।२१

**लोमपाद (१)** दशरथ का दूसरा नाम। देखिए, रोमपाद ( १ )

**लोमपाद (२)** विदर्भ का पुत्र। बभ्रु का पिता। देखिए, रोमपाद ( २ )

**लोहगन्धी** एक राजर्षि ।

ब्रह्माण्ड० ३।६८।२२—२३

**लोहिनी** बाण ( बाणासुर ) की स्त्री । वायु० में पाठ लौहित्य है, जो भ्रष्ट प्रतीत होता है ।

ब्रह्माण्ड० ३।५।४५

वायु० ६७।८५

**लौकिकाग्नि** ब्रह्मा का पुत्र । उसका पुत्र ब्रह्मौदनाग्नि ( ब्रह्मौदत्ताग्नि, ब्रह्माण्ड० ) हुआ, जो भरत के नाम से विख्यात हुआ ।

वायु० २६।७

ब्रह्माण्ड० २।१२।७

**वंशक** शिशुनाग वंश । अजातशत्रु के बाद वह राजा हुआ । राज्यावधि २४ वर्ष ।

मत्स्य० २७१।६ [ कलकत्ता, गु० ग्र'० ]

**वकुल ( वकुलाः )** केतुमाल का एक जनपद ।

वायु० ४४।१५

**वक्र ( वक्राः )** पिशाचों का एक गण ।

ब्रह्माण्ड० ३।७।३८८

वायु० ६६।२६६

**वक्रमुख ( वक्रमुखाः )** पिशाचों के सोलह गणों में से एक

ब्रह्माण्ड० ३।७।३८१

वही ३।७।३७६

**वक्राक्ष** एक राक्षस। खशा का पुत्र।

ब्रह्माण्ड० ३।७।१३५

**वङ्ग (१)** राजा बलि की स्त्री के गर्भ से दीर्घतमस् द्वारा उत्पन्न बलि का क्षेत्रज पुत्र। उसी के नाम से वङ्ग जनपद का नाम पड़ा।

भाग० ९।२३।५
ब्रह्माण्ड० ३।७४।२७, ३३–३५ तथा ८७
वायु० ९९।८५
मत्स्य० ४८।२५
विष्णु० ४।१८।१ [ बम्ब० संस्क० गो० ना० ]

**वङ्ग (२) (वङ्गाः)** एक प्राच्य जनपद। देखिए, वङ्ग (१)

ब्रह्माण्ड० २।१६।५१
वही २।१८।५१
वही ३।७४।३१
मत्स्य० ११३।४५ [ कलकत्ता, गु० ग्रं० ]
वायु० ४४।११
वही ९९।४०२

**वङ्गिरि** किलकिला नगरी के राजा भूतनन्द का उत्तराधिकारी। देखिए, भूतनन्द।

भाग० १२।१।३२

✓**वज्र (१)** इन्द्र का एक आयुध[1], जो दधीचि मुनि की अस्थियों से विश्वकर्मा द्वारा बनाया गया था। इसी वज्र द्वारा इन्द्र ने पर्वतों के पक्ष काटे तथा वृत्रासुर का संहार किया[2]। किन्तु नमुचि ऋषि पर इस वज्र के प्रहार का कुछ भी प्रभाव न हुआ।[3]

१—विष्णु० ५।३०।६६-६७
ब्रह्माण्ड० ३।५।७२
२—भाग० ६।१०।१३
३—वही ८।११।३२-३५

**वज्र ( २ )**

अनिरुद्ध का पुत्र तथा प्रतिबाहु का पिता। युधिष्ठिर द्वारा वह मथुरा में शूरसेन प्रदेश का राजा बनाया गया।

भाग० १०।६०।३७—३८
वही० १।१५।३६
वही० ११।३१।२५

**वज्रकर्ण**

मय के पुत्रों में से एक।

वायु० ६८।२६

**वज्रदंष्ट्र**

एक असुर, जिसने देवासुर संग्राम में बलि की ओर से भाग लिया। उसने समुद्रमंथन में भी भाग लिया था।

भाग० ८।१०।२०—२३
मत्स्य० २४८।६७—६८ [ कलकत्ता, गु० ग्र० ]

**वज्रनाभ ( १ )**

ऐक्ष्वाकु वंश। भाग० के अनुसार वह बलस्थल का पुत्र तथा खगण का पिता है। किन्तु ब्रह्माण्ड० में वह बल ( बलस्थल ) के पुत्र उलक ( औक, वायु० ) का पुत्र माना गया है और वज्रनाभ के पुत्र का शंखण नाम दिया गया है। वायु० में भी वज्रनाभ शंखन ( शंखण ) का पिता है।

भाग० ६।१२।२—३
ब्रह्माण्ड० ३।६३।२०५
वायु० ८८।२०५

